# समर्पण



राहुल सांकृत्यायन

९ अप्रैल १८९३ १४ अप्रैल १९६३

# राहुल सांकृत्यायन

1993 का वर्ष एक ऐसे फक्कड़ सैलानी का शताब्दी वर्ष है जिनकी तुलना उस कारवां से की गयी है जो रोज़ नये रास्ते, नयी मंज़िलों से गुज़रता तरह-तरह के तजुर्बे बटोरता चलता है । शायद इसीलिए खुद उन्होंने अपनी जिन्दगी के सफर की दास्तां एक सफरनामे में बयान की है। इस जन्म-जात सैलानी ने जितना ज्यादा गाफ़िल होकर दुनिया को परखने की कोशिश की उतना ही उसकी गहराइयों में पैठता गया । कोई ठहराव उसे कहीं बांध न पाया , वह तो 'जिन खोजा तिन पा कर' खुलता चला गया । विलक्षण जिज्ञासा और फ़कीरी मिजाज़ ने उन्हें एक के बाद दूसरी 'दुनिया' की सैर करायी । सैर ही उनका दीन-ओ-ईमान बन गया, यहां तक कि उन्होंने 'घुमक्कड़ धर्म' नाम का एक मज़हब चलाया और उसे शास्त्रीय आधार देने के लिए बाकायदा एक 'शास्त्र' की रचना भी कर डाली। यह उनकी शख्सियत का एक रुख़ है, इसमें कई और अनोखे पहलू मिला दिये जायें तो वह बेमिसाल हस्ती बनती है जो देश-दुनियां में 'राहुल सांकृत्यायन' के नाम से मशहूर हुई ।

उनसे मिलने वालों की स्मृतियों में उनकी सम्मोहक छवि रची-बसी है । चौड़े माथे, फैली छाती और मजबूत कन्धों वाले इस छह फुटे यायावर को आदिम आर्य, कद्दावर पठान, बलवान मल्ल व शाल के दरख्त जैसा और सहज विमोहिनी काया वाला बताया गया है । मुस्कराता हुआ तेजोमय गौर मुखमण्डल बुद्ध और विवेकानन्द की तरह आभामण्डल से दीप्तिमान रहता । आंखों में करुणा द्रवीभूत रहती । बच्चों की तरह साफ और खुला हुआ स्वभाव मक्खन जैसा नरम, और व्यवहार-सादा, भद्र, अनुशासित और नपा तुला* ।

"एक ऐसा मनुष्य जो बुद्ध से मिलता जुलता है, जो जीव मात्र के प्रति दुर्भावना से मुक्त है, जिसका दृष्टिकोण विश्वव्यापी है, जो पूर्ण रूप से सुस्थिर और शान्त है, जिसके पास बच्चे आपसे आप दौड़ पड़ते हैं, जो अगर कहे कि 'मेरे पीछे आओ' तो मनुष्य उनके पीछे उसी प्रकार चल पड़ेगा जैसे वह गौतम या ईसा मसीह के पीछे-पीछे चलता था ।"[8]

लोग उन्हें राहुल, राहुल जी, राहुल बाबा, महापण्डित, घुमक्कड़ राज, पण्डित जी और रामोदर साधू के नाम से भी जानते हैं । इनमें से एक भी नाम उनके माता-पिता नें नहीं रखा, बल्कि ये नाम पड़ाव-दर पड़ाव जैसी जरूरत पड़ी बदलते गये । उत्तर प्रदेश के आजमगढ़ जिले के उनींदे से पंदहा गांव की आज दूर-दूर तक जो चर्चा हो रही है, वह इसी अनोखे आदमी की वजह से । उनका पैतृक ग्राम होने के कारण, इसी जिले का, कनैला गांव भी याद किया जा रहा है । माता कुलवंती देवी और पिता गोवर्धन पाण्डे का नाम उनकी कृतियों और कीर्ति की रोशनी में रोशन हो रहा है ।

उनके विशाल, विलक्षण और प्रायः परस्पर विरोधी बहुआयामी व्यक्तित्व और कृतित्व के बारे में जैसा और जितना लिखा जाना अपेक्षित है, उसके लिए प्राग्धारा के ऐसे कई अंक और हमारी सामर्थ्य दोनों ही छोटे पड़ जायेंगे । फिर भी, अपने इस पुरोधा को – जिन्हें पाकर कोई भी देश और समाज धन्य हो जाये – प्राग्धारा का यह अंक सादर

---

* सन्दर्भ 3,4 (ii), 8, 10, 18, 22–25, 27 विशेष रूप से द्रष्टव्य ।

समर्पित करते हुए, ससंकोच, उनके बारे में कुछ खास-खास बातें यहां रेखांकित करने का यत्न किया जा रहा है ।

## II

ननिहाल 'पन्दहा' में जन्म के समय उनका नाम 'केदार नाथ पाण्डे' रखा गया । औसत दर्जे के ब्राह्मण परिवार के सनातनी संस्कार और नाना राम शरण पाठक के फौजी जीवन और शिकार के किस्से उन्हें घुट्टी में मिले। पांच वर्ष की वय में रानी सराय के मदरसे में पढ़ने भेजे गये । नाना उन्हें अंग्रेजी पढ़ाना चाहते थे, लेकिन होनी आगे-आगे पांसे फेंकती चली । नौ बरस की कच्ची उमर में, उर्दू की तीसरी किताब की मार्फत 'नवाज़िन्दा बाज़िन्दा' ने अनायास ही इस भावी घुमक्कड़ का कान फूंक कर कमर कसने के लिए बेक़रार कर दिया -

**सैर कर दुनियां की ग़ाफिल ज़िन्दगानी फिर कहां ?**
**ज़िन्दगी गर रह गयी तो नौजवानी फिर कहां ?**

पन्दहा के परिन्दे ने पहली बार पर तौले तो गांव के घोंसले से उड़ कर बनारस तक का रास्ता देख आया । ग्यारह साल के केदार अभी आंखें खोल कर कुछ जानते-समझते कि आजमगढ़ के अहिरौला गांव की आयु में पांच वर्ष बड़ी राम दुलारी से ब्याह हो गया । तेरह की उमर में मां परलोक सिधारीं । चौदह के हुए तो कलकत्ता उड़ दिये । एक घर में झाड़ू बुहारी की । चार मास के प्रवास के बाद लौट आये ।

अगले साल अकेली बहन और नानी भी चल बसीं । पन्द्रह में उर्दू मिडिल और सोलह में हिन्दी मिडिल पास किया । अब तक माँ, नानी, बहन और एक साथी की मौत से उपजी निरपेक्षता ने बहुत बूढ़े हो चले नाना की ढीली पकड़ से निकल कर एक बार फिर कलकत्ता तक उड़ाया। इस बार बनारस के सुंघनी साव की कलकत्ता की दुकान पर चिट्ठियां लिखने का काम मिला । यहां किसी ने नशीली मिठाई खिला दी । मेडिकल कालेज में भर्ती होना पड़ा । कलकत्ता से लौटकर कनैला में रहने लगे ।

सत्रह की गद्दर उमर का लहरा हिमालय तक लहका ले गया । हरिद्वार, बदरी और केदार देखा, वहां से लौटकर तीन लोक से न्यारी काशी नगरी में, चक्रपाणि ब्रह्मचारी के आश्रम में डेरा डाला । संस्कृत 'लघु कौमुदी,' काव्य और व्याकरण पढ़ कर पण्डिताई बढ़ाने लगे । इसी बीच बनारस से चुनार-मिर्जापुर-इलाहाबाद तक पैदल धावा मारा। 1911 में एक नेपाली साधु की सलाह से देवी साधने चले, नवरात्रि पारायण किया । संकल्प लिया कि देवी का साक्षात्कार करेंगे अन्यथा प्राण त्याग देंगे । दर्शन न हुए तो धतूरा खा लिया । लोगों को मालूम हुआ, उपचार कराके बचाया । सरस्वती पत्रिका में छपे यात्रा-विवरणों और स्वामी सत्यदेव परिव्राजक के भाषणों ने चित्त संभाला । दयानन्द स्कूल की सातवीं श्रेणी में भर्ती होकर अंग्रेज़ी और गणित पढ़ने लगे, लेकिन फिर मन उचाट हो चला ।

1912 में सारन के परसा मठ के वैष्णव महन्त बाबा लक्ष्मण दास का शिष्यत्व ग्रहण कर उनके उत्तराधिकारी बन गये । सोचने लगे -

> "परसा कनैला से दूर बहुत दूर एक दूसरी दुनिया होगी जहां न पिता मेरा पीछा कर सकेंगे, न नाना और फूफा और एक बार रजिस्टर्ड बैरागी बन जाने पर भला कौन मुझ पर फन्दा डाल सकेगा ।"[13]

केदार नाथ पाण्डे अब राम उदार दास हो गये । मठ की नियमित पूजा के साथ वे 'सरस्वती' और 'डॉन' भी पढ़ते । लेकिन ऐसे माहौल में कब तक रुकते, ऊब कर कनैला लौटे । फिर, 1913 में हाजीपुर-आसनसोल, आद्रा - खड़कपुर - मद्रास - तिरुमलई आदि, दक्षिण भारत-गुजरात और उज्जैन होकर लौटे तो अयोध्या चले गये । वहां एक मन्दिर में बकरे की बलि का विरोध किया । आर्य समाजियों के सम्पर्क में आये और 'सत्यार्थ प्रकाश' पढ़ी ।

1914 में लौट तो आये पर जनवरी 1915 में फिर उड़ान भरी और आगरा के आर्य मुसाफिर विद्यालय में जा उतरे । दो साल संस्कृत, अरबी, फारसी, धर्मों और इतिहास का अध्ययन किया । मौलवियों और पादरियों से शास्त्रार्थ किया । घुमक्कड़ी चलती रही । इसी अवधि में, 1915 में ही केदारनाथ विद्यार्थी के नाम से आगरा के 'मुसाफिर' में उर्दू और मेरठ के 'भाष्कर' में हिन्दी में लिखने लगे ।

1916 में संस्कृत में पैठ बढ़ाने लाहौर पहुंचे । आर्य समाज का प्रचार करते लखनऊ-कानपुर-इटावा आदि की यात्राएं कीं । अब आर्य समाज से भी मोह भंग होने लगा । 1918 में रूसी क्रान्ति के समाचार पढ़े । 1919 में जलियांवाला बाग के हादसे ने उनके भीतर की बगावती आग में लपट उठा दी और अन्ततः 1921 में गांधी ज़ी के प्रभाव से सधुआई छोड़कर आजादी की अलख जगाने लगे ।

पहला राजनैतिक भाषण खण्डवा में दिया । फिर, परसा को धुरी बना कर जूझने लगे । बाढ़-पीड़ितों, दीन-दुखियों की सेवा की, चरखे बांटे, बोल-बोल कर विदेशी राज के खिलाफ जहर बोया । 31 जनवरी, 1922 को पकड़े गये । जुर्म कुबूला और छह माह की सजा पायी। बक्सर जेल साधक की कुटिया बन गयी । कैदियों को उपनिषद-वेदांत पढ़ायी, ब्रजभाषा में समस्या पूर्तियां कीं, कुरआन का संस्कृत में अनुवाद शुरू किया ।

29 अक्टूबर 1922 को जिला कांग्रेस के महामंत्री चुने गये । गया कांग्रेस में भाग लिया । 1923 के मार्च-अप्रैल में नेपाल में पशुपति नाथ के दर्शन कर के लौटे तो फिर गिरफ्तार हो कर बांकीपुर और वहां से

हजारीबाग जेल भेजे गये । यहां वे सिंहली 'मज्झिम निकाय' में डूबने लगे। केरल के शंकराचार्य स्वामी भारती कृष्णतीर्थ से गणित, आप्टिक्स और ज्योतिष पढ़ी । चार अंग्रेजी उपन्यास हिन्दी में अनूदित किये । फ्रांसीसी और अवेस्तन भाषाएं सीखीं । इस्लाम धर्म की रूपरेखा लिखी । ब्राह्मी लिपि का अध्ययन किया ।

दो वर्ष जेल काट कर निकले तो 1926 में कश्मीर, कारगिल, लद्दाख, न्यूब्रा घाटी और लेह आदि की यात्रा की । वहां के लामाओं से भेंट की और किन्नौर–शिमला के मार्ग से वापस लौटे । गौहाटी कांग्रेस में शामिल हुए । डा० राजेन्द्र प्रसाद जैसे नामी-गिरामी नेताओं के साथ किसान सभा में बोले । 30 मार्च, 1927 को जमींदारी के नाश से पहले परसा न लौटने की प्रतिज्ञा कर ली ।

हजारीबाग जेल के स्वाध्याय के समय लगे बौद्ध धर्म के स्वाद ने पूरी तरह छकने का चस्का लगाया । उस समय लंका में इसके अवसर देख, कलकत्ता की महाबोधि सोसाइटी की मदद से, वहां के विद्यालंकार पिरिवेण में धूनी रमा ली । 16 मई 1927 से उन्नीस माह तक बौद्ध साहित्य पढ़ने और संस्कृत पढ़ाने में ध्यानस्थ रहे । इसी अवधि में इलाहाबाद की सरस्वती पत्रिका के लिए श्रीलंका के विवरण भेजे । पांच भाग में संस्कृत पाठमाला लिखी । सिंहली और फ्रांसीसी में मश्क लगायी। 'पाली टेक्स्ट सोसाइटी' और 'रॉयल एशियाटिक सोसाइटी' के प्रकाशनों का मंथन किया तथा 'त्रिपिटिकाचार्य' की उपाधि पायी ।

पालि साहित्य और उसकी अट्ठ कथाओं के पारायण के बाद संस्कृत बौद्ध साहित्य की थाह लेने की चाह उन्हें, लंका से सांची, कौशाम्बी, कुशीनगर आदि बौद्ध तीर्थों की परिक्रमा करा कर 1929 में, उन्हें हिमालय के उस पार तिब्बत ले गयी । ब्रहमपुत्र के आरी–आरी रेंगते मठों–विहारों में पुरा–पोथियां तजबीजते हुए 'छुओरीं' पहुंचे । नदी पार की और 'ल्हासा' में आसन लगा कर आस–पास के विहारों में पड़ताल जारी रखी । ऐसे कितने ही ग्रंथ उनके हाथ लग गये जो संस्कृत से कभी तिब्बती में अनूदित हुए थे और भारत में कब के गुम हो चुके थे । आचार्य नरेन्द्र देव की व्यवस्था से मिल रहे 50 रुपये के वजीफे और श्रीलंका के भदन्त आनन्द कौसल्यायन के भेजे 3000 रुपये से खरीद कर और भेंट में मिली ढेरों दुर्लभ पोथियाँ खच्चरों पर लाद कर जब वे भारत ले आये तो देश–परदेश सब जगह उनकी प्रतिभा का डंका बजने लगा । मशहूर रूसी विद्वान श्चेर्बात्स्की ने इन खोजों से प्रभावित हो कर उनको रूस आने का बुलावा भेजा । लेकिन, बौद्धों की दुनिया में रहने और पूरी तरह उनके रंग में पग कर लौटने के बाद उन्होंने पहले लंका पहुंच कर जून 1930 में विद्यालंकर विहार में विधिवत 'प्रव्रज्या' ग्रहण की और बौद्ध भिक्षु की दिनचर्या के साथ अपनाये गये रामोदर सांकृत्यायन नाम को बदल कर 'राहुल सांकृत्यायन' हो गये ।

भारत आये तो अध्ययन–मनन और लेखन से ज्यादा जरूरी उन्हें अंग्रेजों के खिलाफ लड़ना लगा और वे दुबारा स्वतंत्रता आन्दोलन में भाग लेने लगे । कांग्रेस के सम्मेलनों में शिरकत की । फिर, लंका गये और वहां से यूरोप जाकर बौद्ध धर्म का प्रचार किया । चार माह के इस प्रवास में काशाय वेश धारण कर विचर रहा यह अनोखा भिक्षु मार्क्स के विचारों में रुचि लेने लगा ।

1933 में यूरोप से लंका और वहां से लद्दाख जा पहुंचे । कुछ दिनों के लिए जम गये । 'मज्झिम निकाय' का अनुवाद किया । 'तिब्बत में बौद्ध धर्म', 'तिब्बत प्राइमर', 'तिब्बती पदावलियाँ' और 'तिब्बती व्याकरण' लिखा । इसी बीच 'धम्मपद' का संस्कृत छायानुवाद भी किया ।

1934 में दूसरी बार तिब्बत पहुंचे, एक–एक कर सभी बाधाएं उनके व्यक्तित्व के सामने हटती गयीं । बरसों से बन्द विहारों के कमरे खुलते गये । उनमें जमा पोथियों के अम्बार तलाश कर वे जितना हो सका उतने की नकल और फोटो उतारते रहे । तकरीबन 1500 फीट की ऊंचाई पर सुन्न कर देने वाली शीत में भी उन्होंने प्रतिदिन 500 श्लोक की गति से नकल उतार कर हैरतअंगेज करतब कर दिखाया । कदम और कलम का यह अद्‌भुद तारतम्य, चार माह तक ही नहीं, लगे हाथ उनकी सुनिश्चित जानकारी प्रतिष्ठित शोध–पत्रिकाओं के माध्यम से विद्वत–जनों की नजर में लाने के लिये लिखते जाने में भी दिखता रहा ।

1935 में रंगून, जापान, कोरिया, मंचूरिया और मास्को तक बुद्ध के संदेश पहुंचाते और ज्ञान का भण्डार बढ़ाते हुए, ईरान होकर छः माह के बाद साम्यवाद में रचकर लाहौर पहुंचे । 'सतमी के बच्चे', 'जापान', 'तिब्बत में बौद्ध धर्म ' जैसी रचनाएं सामने आयीं । तिब्बत से लायी कुछ दुर्लभ प्रोथियों का संपादन/ प्रकाशन करते–कराते पैरों की चकरी नाचने लगी । हिमालय के पार बसी उनकी आत्मा फरवरी 1936 में एक बार फिर उन्हें तिब्बती विहारों में खींच ले गयी । अलभ्य पोथियां खोजने, नकल उतारने का सिलसिला आठ माह तक चलता रहा । नवम्बर 1936 में उनकी इस कमाई का तीसरा खेवा भारत पहुंचा। इसे संभालते–रखते सोवियत अकादमी का दूसरा निमंत्रण मिला ।

सितम्बर 1937 में ईरान के रास्ते मास्को, फिर लेनिनग्राद प्राच्य संस्थान पहुंचे और वहां संस्कृत के प्रोफेसर का पद संभाला । यहाँ उन्होंने भारतीय-तिब्बती विभाग की सचिव लोला, जो स्वयं एक भाषाविद् थीं, को भी संस्कृत पढ़ाना शुरू किया । लोला उन्हें रूसी भाषा के पाठ सिखाने लगीं । पढ़ने–पढ़ाने का यह क्रम प्रणय की पेंगों में बदल कर 'वसुधैव कुटुम्बकम' की स्थायी कड़ी बन गया । सितम्बर 1938 में लोला से उनके पुत्र 'इगोर' का जन्म हुआ । लेकिन '**चरक भिक्खवे चारिकं**' की माला डुलाने वाला उसका पिता अब तक पामीर के पठारों पर पहुंच कर कलम – कैमरे से 'नैयायिक ज्ञानश्री ' और 'योगाचार–भूमि ' जैसे दुर्लभ ग्रन्थ संजोने में लग चुका था ।

1939 में भारत लौट कर वे किसान आन्दोलन में कूद पड़े । गिरफ्तार हुए । कुछ महीनों की कैद में 10 दिन और 17 दिन के उपवास

रखे । छूटे । मोतीहारी के किसान आन्दोलन और बिहार हिन्दी साहित्य सम्मेलन के अध्यक्ष चुने गये । किसान आन्दोलन के चलते 1940 में फिर पकड़े गये । 29 मास के कारावास में भी इनकी बानगी निराली ही रही। 'दर्शन दिग्दर्शन' जैसा 847 पृष्ठ का ग्रन्थ लिख कर एक-एक दिन खरा-खरा भुनाया ।

कैद से छूटे तो कुछ दिन आस-पास – कनैला, विजयवाड़ा, उत्तराखण्ड जैसी जगहों पर – मंड़रा कर साईबेरिया की ओर उड़ चले और 4 जून 1945 को लेनिनग्राद के पुराने ठीहे पर बसेरा डाला । पत्नी-बच्चे के साथ रह कर दो बरस अध्ययन-अध्यापन करते हुए 'मध्य एशिया के इतिहास' की सामग्री जुटाई । वहां की सरकार ने उन्हें अपना परिवार साथ ले जाने की इजाजत नहीं दी । अकेले हिन्दुस्तान की ओर लौट पड़े।

17 अगस्त, 1947 को बम्बई बन्दरगाह पर उतरना भी एक संयोग रहा। मुल्क की तरह उनकी जिन्दगी की नयी शुरुआत हुई । अपनी तरह से, अपनी पूरी सामर्थ्य के साथ, नये भारत के निर्माण में जुट गये । इसी साल उन्हें 'हिन्दी साहित्य सम्मेलन' का सभापति चुना गया । राहुल बाबा ने काम की उमंग में ऐसी-ऐसी अनहोनी कर दिखायी कि बड़े-बड़े दांतों अंगुली दबाएं, चौदह रोज में 16000 शब्दों का अंग्रेजी-हिन्दी शासन-शब्दकोश और तीन दिन में भारतीय संविधान के हिन्दी रूपान्तर का मसौदा तैयार किया ।

एक-एक मिनट का हिसाब रखने वाले राहुल का कोई साल ऐसा नहीं गया जबकि उन्होंने चारों ओर बिखरी ज्ञान-राशि को दोनों हाथ बटोरा और खुले हाथ बांटा न हो । इसी धुन में 1949 में उन्होंने घुमक्कड़ी को धर्म बनाकर 'घुमक्कड़ शास्त्र' नामक एक ऐसा कालयजी ऊर्जा-स्रोत रच दिया, जिसका स्पर्श मात्र अलौकिक लोक और मुक्ति-मार्ग तक ले जाने में सक्षम है । लेखन के इस अबाध क्रम में अप्रैल 1949 में कलिम्पोंग में सहायिका के रूप में मिलीं 'कमला पेरियार' क्रमशः उनकी प्रेयसी और, 23 दिसम्बर, 1950 को, धर्मपत्नी बन गयीं । 'सूदखोर की मौत', 'कुमाऊँ' और 'मध्य एशिया का इतिहास' आदि एक के बाद एक नयी – नयी रचनाओं का प्रणयन, रूपान्तरण, टीकाकरण चलते रहे ।

1953 में पुत्री जया और 1955 में पुत्र जेता के जन्म के बाद बाबा को माया ठगने लगी । यहीं से उनकी 'करुण कहानी' शुरू होती है । बच्चों की परवरिश और नून तेल लकड़ी की चिन्ता सताने लगी । लेकिन उनके मूल धर्म में कहां परिवर्तन आने लगा । पढ़ना-पढ़ाना, घूमना और लिखना ही इस फिक्र से दो-दो हाथ करने के भी साधन-साध्य बने रहे । इसी बीच 'काशी नागरी प्रचारिणी सभा' से हिन्दी में विश्वकोश प्रकाशन की योजना बनी । इसके प्रधान संपादक का भार ग्रहण करने का प्रस्ताव स्वीकार करके वे तत्सम्बन्धी सामग्री जुटाने में लग गये । उप संपादक आदि के नामों की सूची बना ली । लेकिन 1956 तक प्रतीक्षा करके ऊबने लगे और तब भी यह काम उन्हें नहीं सौंपा गया तो वे क्षुब्ध होकर चीन-तिब्बत जाने की सोचने लगे । इसी साल वे विश्व बौद्ध सम्मेलन में भाग लेने नेपाल गये तो 'आल चाइना बुद्धिस्ट एसोसियेशन' के महामंत्री श्री चाऊ-फू-चू से भेंट होने पर चीन जाने और तिब्बत में अनुसंधान करने की इच्छा व्यक्त की । अक्टूबर 1957 में वाराणसी में मालूम हुआ कि विश्व कोश का काम उन्हें नहीं मिलना है । यह जान कर उन्हें बड़ा दुख हुआ । उनके आत्म-सम्मान पर बहुत चोट लगी । स्वास्थ्य गिर गया और स्वभाव चिड़चिड़ा हो गया । वे भारत से बाहर निकलने की सोचने लगे ।

1958 में श्री चाऊ-फू-चू के प्रयास से, चीन सरकार के निमंत्रण पर, राहुल जी चीन गये । वहां चार माह रहकर उन्होंने बौद्ध धर्म पर भाषण दिये। राजनीतिक उथल-पुथल के कारण तिब्बत जाकर कुछ और खोज करने की उनकी इच्छा पूरी नहीं हो सकी । इससे उनका मन और खिन्न हो गया और पेकिंग में उन्हें गम्भीर रूप से दिल का दौरा पड़ा । एक माह चीन में ही इलाज कराकर उनकी पत्नी उन्हें साथ लिवा लायीं ।

संयोग से पेकिंग में ही उन्हें श्री लंका के विद्यालंकार विश्वविद्यालय का निमंत्रण मिल गया था। अतः आठ माह इलाज और आराम करके 1959 में 66 वर्ष की उम्र में दर्शन के महाचार्य पद को सुशोभित करने श्रीलंका पहुंचे । परिवार भारत में छोड़ दिया । वहां दिन-रात केवल अध्यापन ,मनन और लेखन में लग गये । अनवरत कठोर श्रम और दो जगह की आर्थिक व्यवस्था की चिन्ता आदि से अन्ततः उनका फौलादी तन भी दरकने लगा । स्वास्थ्य दिनोदिन बिगड़ता गया । मधुमेह-प्रमेह दोनों बढ़ आये । किसी तरह गिरते-पड़ते कलकत्ता-दार्जिलिंग पहुंचे । दो माह के इलाज से कुछ ठीक होने पर फिर श्रीलंका चल दिये । तब तक एक पटकनी और लगी, दो ही महीने में भारत आना पड़ा । नवम्बर, 1961 में राहुल जी दार्जिलिंग से कलकत्ता आये । उन्हें मृत्यु का आभास होने लगा था । 8 दिसम्बर को डायरी लिखना छोड़ा और 11 दिसम्बर को स्मृति लोप का आघात हुआ । **"गगन विहारी हारिल जमीन पर तड़फड़ाने लगा"** । भारत और रूस के अच्छे से अच्छे डाक्टर भी उन्हें ठीक न कर सके । अत्यधिक कष्टप्रद कारुणिक स्थिति से गुजरते हुए 14 अप्रैल 1963 को 70 की उमर पार करके अनन्त की यात्रा पर निकल पड़े ।

**"सत्तर की उम्र कुछ कम नहीं होती और न तीन सौ (?) से ऊपर पुस्तकों का सृजन एक जीवनकाल के लिए कुछ कम कहा जा सकता है लेकिन तो भी राहुल का देहान्त आकस्मिक और असमय लगता है तो इसीलिए कि उसकी क्रियाशक्ति इस अन्तिम बीमारी के पहले तक बिल्कुल अक्षुण थी और वह अपनी आयु के एक-एक पल से उसका रस निचोड़ने में उसी तरह लगे हुए थे जो कि उनकी खास पहचान थी । जो आदमी कुछ करता-धरता नहीं, बस आलसी की तरह खटिया तोड़ता पड़ा रहता है, उसका मरना**

**एक बात है और जो आदमी लगातार काम में लगा हुआ है वह कभी भी जाये, कितना भी बूढ़ा हो जाये, मन उसके जाने को जैसे स्वीकार नहीं कर पाता, यही लगता है कि ऐसी क्या जल्दी थी, अभी और कुछ बरस रह जाते ।" [22]**

## III

**"काम का उनका दिन सोलह घंटे से कम नहीं होता, अठारह घंटे भले ही हो जाये । कड़ा से कड़ा बुखार हो तो भी, अनशन से क्लान्त शरीर हो तो भी ।" [13]**

**"अविश्रान्त भाव से काम करते रहते । उनके साथ बहुत कम सहयोगी काम कर पाते थे । एक ही साथ दो-दो तीन-तीन सहयोगियों से वह काम लेते थे । अधिक से अधिक चार-छः महीना काम कर लेना उनके किसी भी सहायक के लिये बहुत प्रशंसनीय था।" [10]**

**" जिन्होंने राहुल को बरसों-बरसों रोज़ नियमपूर्वक अठारह और बीस घंटे काम करते देखा है, वह जानते हैं कि राहुल ने अपने शरीर के साथ कैसा अत्याचार किया है । आराम का ख्याल नहीं, बीमारी का लिहाज़ नहीं, जोता है घोड़े की तरह, चाबुक मार-मार कर ! और अन्त तक यही उनका ढंग रहा।"**

**"कहीं जाना नहीं, आना नहीं, घूमने तक की फुर्सत नहीं और थोड़ा-बहुत जो कुछ घूमना होता वहीं अपने कमरे में घूम लेते-खुद को जैसे काल कोठरी की सजा दे रखी हो । शरीर थक चुका था, जवाब देने लगा था ।" [22]**

**" उस वय (67 साल) में भी राहुल जी की कार्य क्षमता देख कर हमें आश्चर्य होता था । - - - - - - रात को 2 बजे से पहले न सोते । अपने रहने के दोनों कमरों को उन्होंने काल-कोठरी का रूप दे रखा था। रात को मच्छर तथा कीड़े-मकोड़े भीतर न जाएं, इसलिए सभी झरोखे कांच से बंद करवा डाले थे तथा संध्या होते ही उनका सेवक आ कर शीशेदार खिड़कियां बन्द कर जाता था ।" [27]**

इतने कड़े परिश्रम ने उनके जीवन को छोटा करने में बड़ा भारी हाथ बंटाया लेकिन धुंआ देते हुए चिरकाल तक सुलगते रहने की अपेक्षा क्षणमात्र के लिये प्रज्वलित होना श्रेयस्कर - **क्षणं प्रज्वलितं श्रेयः, न च धूमायते चिरात्** - समझने वाले राहुल भला कहां मानने वाले थे। इसी मन्त्र के बल पर उन्होंने एक व्यापक रचना-संसार का सृजन किया, जिसकी सूची परिशिष्ट 2 पर अवलोकनीय है । यहां उसके उल्लेखनीय पक्षों की चर्चा समीचीन होगी ।

राहुल बाबा किसी मठ या 'कूप-संस्थान' के उन महाचार्यों में से नहीं थे जो गांवों से मातृभाषा में शिक्षा लेकर उन्ने आसनों तक पहुंचने के बाद अपनी भाषा में लिखने में हीनता महसूस करते हैं और प्रायः यह बहाना करते देखे जाते हैं कि अपनी भाषा में उनकी कलम नहीं चलती । इसके विपरीत दर्जनों भाषाएं सीख कर भी राहुल जी ने अपनी भाषा को वरीयता दे कर उसकी शोध-साहित्य प्रस्तुत करने की क्षमता का परिचय कराया। उनका दृढ़ विश्वास था कि ज्ञान का प्रवाह आम आदमी की ओर उन्मुख होना चाहिए और यह केवल उनकी अपनी भाषा के माध्यम से ही संभव है । इस सोच को उन्होंने उस जमाने में अमली जामा पहनाया जबकि अंग्रेजी राज में सूरज नहीं डूबता था और चारों ओर अंग्रेजों का बोलबाला था । एक बार उन्ने आसनों से उतरकर यदि कुछ दिन जनता के बीच विचरते हुए दुनिया देखी जाये तो आसानी से समझा जा सकता है कि पूर्व उपनिवेशों के अलावा, अन्य इलाकों का आकार कितना ही छोटा और आबादी कम हो, वहाँ के लोगों में अपनी भाषा के प्रति गौरव का भाव कितना प्यारा और पक्का है ।

बाबा ने इस भ्रम को भी बखूबी धराशायी कर दिखाया कि हिन्दी में लिखने पर मान्यता नहीं मिलती । 'वोल्गा से गंगा' और 'मध्य एशिया का इतिहास' इसके जीते-जागते गवाह हैं । इनका अनुवाद भारतीय भाषाओं और अंग्रेजी में ही नहीं अन्य विदेशी भाषाओं में भी किया गया। यदि लेखन उत्कृष्ट और शोध परक हो तो प्रायः दूसरे देश वाले भी उसके क़द्रदान होते हैं ।

लोक साहित्य के संग्रह में उन्होंने विशेष रुचि दिखलायी । हिन्दी एवं उसकी बोलियों को साहित्यिक स्वायत्तता दिलाने तथा उन्हें शिक्षा का माध्यम बनाने पर पूरा बल दिया । हिन्दी के प्रश्न पर कम्युनिस्ट पार्टी से निष्कासित होना पड़ा, परन्तु समझौता स्वीकार नहीं किया । 'शासन शब्द-कोष' और 'प्रशासनिक टर्मिनोलॉजी' तैयार की । 'तिब्बती-संस्कृत शब्द कोष' प्रकाशित कराया ।

हिन्दी को उनकी सर्व उल्लेखनीय देन है तिब्बत के 'ङोर' विहार से 750 ई० के सरहपा के दोहाकोश की प्रति खोज निकालना । वे पहले व्यक्ति थे जिन्होंने सिद्ध आचार्यों के प्राचीन अपभ्रंश साहित्य की ओर ध्यान दिलाया और इस प्रकार हिन्दी साहित्य के उद्भव का समय तत्कालीन मान्य काल से 400 वर्ष पीछे चला गया । उन्होंने सरहपा के दोहों के तिब्बती पाठ को मूल अपभ्रंश में सम्पादित करके तिब्बती और हिन्दी अनुवाद के साथ प्रकाशित कराया ।

दक्खिनी हिन्दी काव्य धारा' भी बहुत काम की किताब है । इसमें उन्होंने बताया है कि 'रेख्ता' या 'उर्दू' प्राचीन हिन्दी की ही एक शैली है, जिसे वली उल्लाह, मोहम्मद कुली और कुतुब शाही आदि ने अपने लेखन से सम्पन्न बनाया । उपन्यासों में 'सिंह-सेनापति', 'जय यौधेय' और 'मधुरस्वप्न', अंग्रेजी से हिन्दी में रूपान्तरित 'विस्मृति के गर्भ में', 'जादू का मुल्क' और 'दाखुदा', तथा 'सरदार पृथ्वी सिंह' की जीवनी आदि रचनाएं भी खासी पढ़ी जाती हैं ।

बौद्ध धर्म से सम्बन्धित साहित्य में 'मज्झिम निकाय', 'दीर्घ निकाय', 'विनय पिटक', 'धम्म पद' का हिन्दी अनुवाद तथा 'बुद्ध चर्या' सर्व प्रमुख हैं । तिब्बत में बौद्ध धर्म के उद्भव और विकास तथा भारतीय बौद्ध विद्वानों के योगदान के विषय में 'तिब्बत में बौद्ध धर्म' नामक पुस्तक में विस्तृत एवं गम्भीर जानकारी उपलब्ध करायी है । बौद्ध धर्म से सम्बन्धित विषयों पर इनके अतिरिक्त भी कई रचनाएं लिख कर अपना योगदान किया है ।

उनकी सबसे बड़ी उपलब्धि तिब्बत की चार साहसिक यात्राओं में 'शलू', 'न्गोर', 'गु-रुन-ल्हा' आदि बौद्ध विहारों से संस्कृत बौद्ध साहित्य की दुर्लभ पुरापोथियों को प्रकाश में लाना मानी जाती है । इनका विवरण 'जर्नल आफ दि बिहार एण्ड ओड़िसा रिसर्च सोसाइटी' में प्रकाशित हुआ है (परिशिष्ट 3) । राहुल जी अपनी इन यात्राओं में खरीद कर, भेंट में, नकल उतार कर और फोटो खींच कर जो सामग्री खच्चरों पर लाद कर भारत लाये हैं उसमें 'कंजूर' और 'तंजूर' के संग्रह तथा अनेक ऐसे ग्रन्थ सम्मिलित हैं जो भारत में कई शताब्दियों पूर्व लुप्त हो चुके थे । इनमें से किसी एक ग्रन्थ की खोज किसी भी अन्वेषक को अक्षय ख्याति दिलाने के लिये बहुत काफी है ।

इन ग्रन्थों पर पाश्चात्य विद्वानों विशेषकर रूस के श्चेर्बात्स्की और इटली के तूची अर्से से नजरी लगाये थे । यूरोप के संग्रहालय इनकी मनमांगी कीमत दे सकते थे । इनके भारत पहुंचने की सूचना पा कर पाश्चात्य शोध-कर्ताओं यथा- ओतो, रूदोल्फ, सिल्व्यां लेवी आदि ने समुद्री तार से बधाइयां भेजीं । श्चेर्बात्स्की ने उन्हें रूस आने का निमंत्रण भेजा और काशी प्रसाद जायसवाल को पत्र लिख कर इस सामग्री की खोज को रेखांकित करने और इनके महत्व की चर्चा के लिए अन्तर्राष्ट्रीय कान्फ्रेन्स के आयोजन हेतु अनुशंसा की । उन्होंने यह भी लिखा कि –

> **" राहुल जी ने धर्मकीर्ति के ग्रन्थों का पता लगाकर उन्हें प्राप्त करने का जो आश्चर्यजनक कार्य किया उसका समाचार पढ़ कर हम लोगों को अत्यन्त हर्ष हुआ । धर्मकीर्ति भारत वर्ष के कान्ट थे । अब तक हमें उनके ग्रन्थों के अनुवाद चीनी और तिब्बती में पढ़ने पड़ते थे, पर अब तो मूल ग्रन्थ ही मिल गया है । मैं और मेरे सहायक डाक्टर वस्त्रीकोव भारत पहुंचकर उन ग्रन्थों को देखना चाहते हैं ।"** [15]

इतनी दुर्लभ सामग्री की खोज और उस से मिली ख्याति के बाद ऐसा नहीं कि राहुल जी बैठ गये हों । एक उत्कृष्ट शोधकर्ता की तरह उन्होंने शांत रक्षित के 'वाद न्यायः', धर्मकीर्ति के 'प्रमाण वार्त्तिकम्', – मातृचेट के 'अध्यर्ध शतक', नागार्जुन की 'विग्रह व्यावर्तिनी', मनोरथ नन्दी कृत 'प्रमाणवार्तिक वृत्ति', प्रज्ञाकर गुप्त कृत 'प्रमाणवार्तिक भाष्य', और सरहपा के 'दोहा कोश' का सम्पादन किया, वसुबन्धु की 'विज्ञप्ति मातृता सिद्धि' का अनुवाद किया और 'अभिधर्म कोश', 'हेतु बिन्दु' तथा 'सम्बन्ध परीक्षा' और 'प्रमाणवार्तिक' की टीकाएं भी लिखीं । प्रो० सिल्वयां लेवी ने उनके इस कार्य के विषय में इस प्रकार लिखा है –

> **" मुझे सन्देह है कि बहुत दिनों से कम से कम एक शताब्दी से, नेपाल के पण्डित अमृतानन्द के जमाने से कोई भी बौद्ध विद्वान ऐसी सुन्दर भाषा नहीं लिख सका था । वह भाषा जिसे अश्वघोष, नागार्जुन और वसुबन्धु ने ऐसे अधिकारपूर्ण ढंग से व्यवहार किया था । आपका अभिधर्मकोश आपकी संस्कृत योग्यता का एक प्रमाण देता है । आपकी भूमिका, आपका विशाल अध्ययन और आपकी बहु भाषा विद्वता सूचित करती हैं ।"** [15]

> **" खास तौर से मुझे खुशी होगी भिक्षु राहुल सांकृत्यायन के साथ काम करने में, क्योंकि मैं उनकी गणना बौद्ध धर्म के वर्तमान सर्वश्रेष्ठ विद्वानों में करता हूं और उन्हें बौद्ध आदर्शों का एक प्रतिनिधि मानता हूं ।"** [15]

दर्शन शास्त्र पर लिखे गये ग्रन्थों में प्राचीन और अर्वाचीन भारतीय एवं विदेशी दार्शनिक-विचारधाराओं का परिचय देते हुए उनपर समीक्षा प्रस्तुत करने वाला, 'दर्शन-दिग्दर्शन' नामक ग्रन्थ बड़ा स्तरीय माना जाता है । हिन्दी में यह अपनी तरह का पहला प्रयत्न है । इसमें इस्लामी, यूरोपीय और यूनानी विचार- धाराओं पर विचार किया गया है। इसके अन्त में भारतीय और विदेशी दार्शनिकों का एक तुलनात्मक चार्ट भी दिया गया है।

इतिहास और पुरातत्व राहुल जी के सर्वप्रिय विषय रहे हैं । इनकी धुरी पर उनके चिन्तन, मनन और लेखन का चक्र घूमता रहा है । उन्होंने इतिहास की सबसे ठोस सामग्री पुरातात्विक साक्ष्यों को माना है । अपनी रचनाओं के प्रणयन में उन्होंने इनका ज़मकर प्रयोग किया है। उनकी कहानियों, उपन्यास, इतिहास आदि रचनाओं में जगह-जगह इनके दर्शन होते चलते हैं । यात्रा-विवरणों में तो ऐसी सामग्री का लेखा-जोखा हर ठहराव पर मिलता है । राहुल जी में इनके उपयोग की अद्भुद क्षमता और विषय में गहरी पैठ दिखती है । मंदिर-मूर्ति, सिक्के, साहित्य, जन-जीवन, परम्पराओं, पुराने बर्तन, चित्रों,

वास्तु, महाश्म और अभिलेखों–पाण्डुलिपियों आदि के अलग–अलग विशेषज्ञ मिलकर भी कभी –कभी जैसा अध्ययन करते हैं, राहुल जी ने अकेले ही उनके समतुल्य और कहीं–कहीं उनसे बढ़कर कार्य किये हैं। पोथियाँ और अभिलेखों को पढ़ने, पाठान्तरण, रूपान्तरण और व्याख्या–टीका करने की उनमें आश्चर्यजनक गति थी । इस विषय के विद्वानों ने भी उनकी इस सिद्धहस्तता की प्रशंसा की है ।

'पुरातत्व निबन्धावली' और 'गंगा' का पुरातत्व अंक इस विषय में उनकी गहरी अभिरुचि के पक्के दस्तावेज हैं । उन्होंने इस विधा में विद्वानों के साथ सामान्यजनों की भागीदारी पर भी विशेष रूप से बल दिया है । इनके परीक्षण–परिरक्षण में उनके योगदान की उपादेयता को उन्होंने बड़े सरल और प्रभावशाली ढंग से बताया है । वस्तुतः भारत में पुरातात्विक सामग्री इतने स्थानों पर, इतने रूपों में, मिलती है कि केवल अधिकारी–विद्वानों के बलबूते पर ही इनका अवगाहन और सार–संभाल कर लेना संभव नहीं है । राहुल जी इसके लिए सीधे आम आदमी का आवाहन करते हैं :–

> **" यह ख्याल रखें कि, पुरातत्वविद् न सर्वज्ञ हैं और न वह भारत में सब जगह पहुंच ही सके हैं, इसीलिए आपके गांव के डीह या महादेव स्थान पर ढेर की हुई खण्डित मूर्तियों के टुकड़ों में भी कभी कोई हीरा निकल आ सकता है ।"**
>
> **" (क) मिट्टी से भठे तथा दब गये भीटों वाले जहां तालाब हों, (ख) जहां आस–पास पुराने देवस्थानों या पीपल के वृक्षों के नीचे टूटी–फूटी मूर्तियां अधिक मिलती हों, (ग) जहां खेत जोतते या मिट्टी खोदते वक्त पुराने कुंए या ईंटों की दीवारें आदि निकल आती हों, (घ) जहां बरसात में मिट्टी के घुल जाने पर तांबे आदि के पैसे तथा दूसरी चीजें मिलती हों (चौकोर और मूर्ति वाले सिक्के अधिक पुराने होते हैं, और पाने वाले को, उनका कई गुना अधिक दाम मिल सकते है ), ऐसे स्थान पुरातत्व के लिए अधिक उपयोगी होते हैं ।"**
>
> **" गांव में, साधारण लोगों में, यह भ्रम फैला हुआ है कि, सरकार जहां–कहीं खुदाई करती है, वह किसी खजाने के लिए । उन्हें समझना चाहिए कि, पुरातत्व की खुदाई में सरकार ने जितना खर्च किया है, यदि खुदाई में निकले हुए सोने–चांदी के दाम से मुकाबिला किया जाये, तो उसका शतांश भी न होगा। फिर भी सोने–चांदी या कीमती पत्थर की जो कोई चीज मिलती है, उसे न गलाया जाता है, न बेचा जाता है । वह तो भिन्न–भिन्न संग्रहालयों में, इतिहास के विद्वानों और प्रेमियों के देखने और जानने के लिए, रख दी जाती हैं । यदि गांव में इस तरह के सिक्के आदि किसी को मिलें तो उसे वह गला कर या तोड़–फोड़ करके खराब न कर दें । सम्भव है कि उससे उसकी अपनी जाति का कोई सुन्दर इतिहास मालूम किया जा सके । बहुत से भूले वंशों के परिचय और गौरव स्थापन करने में इन चीजों ने बहुत सहायता की है । सम्भव है, ऐसी चीज को गलाने या तोड़ने वाला अपने पूर्व पुरुषों की कीर्ति और इतिहास को अपनी इस क्रिया द्वारा गला और तोड़ रहा हो।"[32 (V)]**

इतने सरल लफ्जों और इतने साफ तरीके से पुरातत्व में जनता की भागीदारी की बात उनके अलावा कोई और नहीं कर सका है । इस निबन्धावली में नक्शों और सन्दर्भों के साथ 'श्रावस्ती,' 'जेतवन' और 'विक्रमशिला', 'जथरिया' और 'थारू' लोगों, 'वज्रयान और चौरासी सिद्ध' और 'तिब्बत में चित्र कला' आदि विषयों पर शोध–परक और सूचनाप्रद लेख सम्मिलित हैं । इनमें प्रस्तुत सामग्री और रेखा–चित्र विषय को सहज और सुबोध बनाने के लिए बड़े जतन से संयोजित किये गये हैं।

'गंगा' के 'पुरातत्व अंक' के प्रकाशन से तत्कालीन हिन्दी जगत में सनसनी फैल गयी । इस भाषा में इसके पूर्व ऐसा प्रयोग नहीं हुआ था । इसको मुखयतः राहुल जी ने ही अपने शोध–परिणामों से उपयोगी बनाया था । यद्यपि अब तक पुरातत्व विषय में बहुत सी नयी–नयी खोजें हो चुकी हैं, फिर भी, इसकी उपयोगिता आज तक बनी हुई है । वासुदेव शरण अग्रवाल, भगवत शरण उपाध्याय आदि विद्वतजनों ने मुक्त कंठ से इसका महत्व स्वीकार किया है ।

रूस यात्राओं के दौरान राहुल जी ने करीबन 2400 पृष्ठ की जो सामग्री जुटाई थी, उसके आधार पर उन्होंने दो भागों में 'मध्य एशिया का इतिहास' नामक ग्रन्थ का प्रणयन किया । अन्वेषण और शोध की दृष्टि से यह एक उत्कृष्ट रचना मानी जाती है । इसमें सम्मिलित सामग्री इसके पहले कभी एक जगह जुटाकर प्रकाशित नहीं करायी गयी थी । इस क्षेत्र का बहुत सा अध्ययन रूसी भाषा में उपलब्ध था और उससे सम्बन्धित स्थल सोवियत क्षेत्र में स्थित थे । इस क्षेत्र में जाना और मूल रूसी भाषा को समझना, दोनों ही, रूस में हुए शोध–कार्यों का लाभ लेने के रास्ते में दुष्कर व्यवधान थे । लेकिन राहुल के लिए इन्हें पार कर जाना बड़ा सहज था, उन्होंने तोल्सताफ आदि रूसी अन्वेषकों और उत्खननकर्त्ताओं की रिपोर्टों तथा अंग्रेजी और अन्य भाषाओं में उपलब्ध सामग्री का भरपूर उपयोग करके इस ग्रन्थ में भारतीय बौद्ध विद्वानों और भिक्षुओं द्वारा मध्य एशिया में प्रसारित सन्देश और वहां के जनजीवन, साहित्य और कला आदि पर पड़े प्रभाव का विस्तृत विवरण दिया है । इसके पूर्व ऐसा ग्रन्थ किसी भी भाषा में नहीं लिखा गया था । इसकी उपयोगिता का अन्दाजा इसी से लगाया जा सकता है कि इसे पढ़ने के लिए पाश्चात्य विद्वानों ने हिन्दी पढ़ी और इसका अनुवाद अंग्रेजी के अतिरिक्त कई

विदेशी भाषाओं में किया गया । इस ग्रन्थ के लिये सामग्री जुटाने के साथ ही उन्होंने 400 पृष्ठों में एक 'रूसी–संस्कृत शब्दकोश' का प्रणयन किया था । यह कोश अभी तक अप्रकाशित है, किन्तु इसे पुरातात्विक शब्दों पर रूसी और संस्कृत भाषाओं में की गयी टीकाओं से युक्त एक अनूठा शब्द–कोश बताया जाता है ।

वोल्गा से गंगा (कहानी संग्रह), सिंह सेनापति और जय यौधेय (उपन्यास) आदि शुद्ध रूप से पुरातत्व की पृष्ठभूमि में लिखी गयी ऐसी रचनाएं हैं कि इन्हें पढ़ने वाले बिना किसी यत्न के सहज की एक खास क्षेत्र के युग विशेष की जीवंत झांकियां देखते चलते हैं । 'साम्यवाद ही क्यों' का पहला अध्याय भी मुख्यतः पुरातात्विक खोजों के आधार पर लिखा गया है ।

पुरातत्व–इतिहास लेखन में उनकी अति तीव्र गति का अनुमान इस दृष्टांत से लगाया जा सकता है कि -

> **" एक बार जब उन्हें आजमगढ़ जिला गजेटियर समिति की ओर से उक्त जिले का इतिहास तैयार करने का काम सौंपा गया, तो उन्होंने सिर्फ 6 दिन में समूचे जिले का दौरा कर, न सिर्फ उसका प्रारंभिक इतिहास ही तैयार कर दिया, वरन् विभिन्न गांवों से करीब 58 मूर्तियां एकत्रित कर उनके पुरातात्विक परिचय के साथ उन्हें वहां के 'हरिऔध कला भवन संग्रहालय' को भेंट कर आये । "**[5]

राहुल जी ने हजारीबाग जेल में जिन चार किताबों का अंग्रेजी से हिन्दी में रूपान्तरण किया था – 'शैतान की आंखें', 'विस्मृति के गर्भ में', 'जादू का मुल्क' और 'सोने की ढाल' – उनकी पृष्ठभूमि में मिस्र और अफ्रीका आदि का पुरातत्व ही है । जासूसी उपन्यासों की तरह रोचक इन उपन्यासों में पाठक क्रमशः मिस्र और अफ्रीका आदि की पूर्व संस्कृतियों का रसास्वादन करता है ।

उन्होंने एक–एक कर कई धर्म धारण किये और आंक–तौल कर त्याज दिये । एक धर्म ऐसा भी रहा जो उन्हें जीवन भर धारे रहा और जिसने दुनिया दिखा कर केदार को राहुल बनाया । जब इस 'सत्य' को उन्होंने पहचाना तो औरों के भले के लिए इसका दर्शन 'घुमक्कड़ शास्त्र' में उतार कर प्रस्तुत किया । उनकी सारी उपलब्धियों का मूलाधार यही धर्म है, जिसकी बदौलत वे वह सब कर सके जिनका जिक्र ऊपर किया गया है । मेरी समझ से उनकी सबसे बड़ी देन तथा सर्वश्रेष्ठ और सर्वजन हिताय रचना यह 'शास्त्र' ही है । यह घर–घर में संजो कर रखने की चीज है । घुमक्कड़ी और घुमक्कड़ की महिमा का बखान करते हुए इसके पहले अध्याय में इस तरह जिज्ञासा जगायी गयी है –

**" घुमक्कड़ से बढ़ कर व्यक्ति और समाज का कोई हितकारी नहीं हो सकता । कहा जाता है, ब्रह्मा ने सृष्टि को पैदा, धारण और नाश करने का जिम्मा अपने ऊपर लिया है । पैदा करना और नाश करना दूर की बातें हैं, उनकी यथार्थता सिद्ध करने के लिये न प्रत्यक्ष प्रमाण सहायक हो सकता है, न अनुमान ही। हां दुनिया के धारण की बात तो निश्चय ही न ब्रह्मा के ऊपर है, न विष्णु के और न शंकर ही के ऊपर। दुनिया दुःख में हो चाहे सुख में – सभी समय यदि सहारा पाती है तो घुमक्कड़ों की ही ओर से ।"**

**" घुमक्कड़ क्यों दुनिया की सर्वश्रेष्ठ विभूति है? इसी लिये कि उसी ने दुनिया को बनाया है । यदि आदिम पुरुष एक जगह नदी या तालाब के किनारे गर्म मुल्क में पड़े रहते, तो वह दुनिया को आगे नहीं ले जा सकते थे ।"**

**" अमेरिका अधिकतर निर्जन सा पड़ा था एशिया के कूप-मंडूकों को घुमक्कड़ धर्म की महिमा भूल गयी इसलिये उन्होंने अमेरिका पर अपनी झंडी नहीं गाड़ी। दो शताब्दियों पहले तक आस्ट्रेलिया खाली पड़ा था। चीन और भारत को सभ्यता का बड़ा गर्व है, लेकिन इतनी अकल नहीं आयी कि जाकर वहां अपना झंडा गाड़ आते । आज अपने 40–50 करोड़ की जनसंख्या के भार से भारत और चीन की भूमि दबी जा रही है, और आस्ट्रेलिया में एक करोड़ आदमी नहीं हैं । आज एशिया वासियों के लिए आस्ट्रेलिया का द्वार बन्द है, लेकिन दो सदी पहले वह हमारे हाथ की चीज थी । क्यों भारत और चीन आस्ट्रेलिया की अपार सम्पत्ति और अमित भूमि से वंचित रह गये? इसलिए कि वह घुमक्कड़ धर्म से विमुख थे, उसे भूल चुके थे ।"**

**" घुमक्कड़ धर्म से बढ़कर दुनिया में धर्म नहीं है। धर्म भी छोटी बात है, उसे घुमक्कड़ के साथ लगाना 'महिमा घटी समुद्र की रावण बसा पड़ोस' वाली बात होगी । घुमक्कड़ होना मनुष्य के लिए परम् सौभाग्य की बात है । यह पन्थ अपने अनुयायी को मरने के बाद किसी काल्पनिक स्वर्ग का प्रलोभन नहीं देता, इसके लिए तो कह सकते हैं – क्या खूब सौदा नकद है, इस हाथ दे उस हाथ ले ।"**[32(VII)]

इस शास्त्र के मर्म का मतलब भर घोल मिलाकर शिक्षा और समाज में क्रान्तिकारी बदलाव लाये जा सकते हैं । कम से कम आठवें दर्जे से आगे की पढ़ाई के लिये घुमक्कड़ी को अनिवार्य विषय बना दिया जाये तो औपचारिक पढ़ाई खत्म करते–करते सभी छात्र चारों कोने अपना देश, वन–पर्वत, मरु–मैदान, सरित–सागर विस्तार, जगह–जगह के लोग, उनके रीति–रिवाज, रहन–सहन को अपनी आंखों से देख–परख कर पक्के हिन्दुस्तानी और बेहतर आदमी बन सकेंगे । इस प्रक्रिया का अनिवार्य प्रतिफल अच्छा समाज है ।

यह शास्त्र सबके लिये त्रिवेणी स्नान की तरह तारक है । जाति–पांति, धर्म–सम्प्रदाय, क्षेत्रीयता जैसी कितनी ही संकीर्णताओं से घुमक्कड़ पंथ का बुनियादी वैर है । उदारता, मानवता, विश्व बन्धुत्व, एकीकरण और सर्वे–भवन्तु सुखिनः इसके मेरु-दण्ड की कड़ियां हैं । ज्ञान–विज्ञान के द्वार खोलने और सभी तरह के पाखंडों और पोंगापन का खण्डन करने वाले इस धर्म में आज की बहुत सी लाइलाज समस्याओं का इलाज छुपा है ।

राहुल के घुमक्कड़ पंथ को बहुत गम्भीरता से लिया जाना चाहिये। इसका आशय सतही सैर-सपाटे, पिकनिक या मौज-मस्ती से नहीं है । दुनिया के बड़े-बड़े धर्म–प्रवर्तक और अनुसंधानी, यथा – गार्गी, बुद्ध, महावीर, ईसा, शंकराचार्य, चैतन्य प्रभु, गुरु नानक, डार्विन, दयानन्द – आदि इस पंथ के श्रेष्ठ अनुयायी बताये गये हैं । इनकी राह चल कर जीवन सफल बनाने और पर हितकारी होने में किसे सन्देह हो सकता है ? मतलब साफ है, घर में खाट तोड़ते हुए मेज पर ही काम करके 'कोल्हू का बैल' तो बना जा सकता है, अनुसंधान और सर्वजनहिताय उपाय निकालना इस मार्ग के बिना संभव नहीं है । श्रेष्ठ घुमक्कड़ बनने की क्षमता नहीं हो, तो भी इसके अभाव में कहां गुजारा है ? खनिज, वनस्पतियां या पुरानी जगहें खोजनी हों, जनभावना टटोलनी हो या सत्य का प्रयोग करें, सबके लिये 'एक्सप्लोरेशन' सर्वेक्षण, पद–यात्रा, परिव्रजन,जो भी नाम दे लें, उन्नति की ओर ले जाने का यह अकेला रास्ता है । इसलिये सभी को इस पंथ पर निर्द्वन्द भाव से चलना चाहिए।

## IV

विश्वास नहीं होता, एक आदमी इतना कुछ कर सकता है । निपट गांव से मिडिल पास करके घर से निकला किशोर प्रायः अनौपचारिक शिक्षा के बल पर क्रमशः अपनी संभावनाओं को इतना विकसित कर ले कि दो–दो विदेशी विश्वविद्यालयों में अलग–अलग विषयों का अध्यापन करे और डी० लिट् की मानद उपाधियों से सम्मानित किया जाये । अपने मुल्क के कोने–अतरे ही नहीं, बीसों देशों का 'दर्शन' करते हुए वहां के लोगों से उनकी बानी में बतियाए । निरन्तर चलते रह कर लिखने पढ़ने का इतना समय निकाल ले कि करीब 50,000 पृष्ठ छपने के बाद भी कुछ मसौदे बचे रह जायें । इतना स्तरीय लिखे कि दूसरे देश के विद्वान साथ काम करने की ख्वाहिश करें । पांच धर्म धारण और बाकी की छान–बीन कर उनका नाव की तरह इस्तेमाल करे । जरूरत पड़ने पर सब कुछ किनारे रख कर परदेशी और देशी जुल्म के ख़िलाफ लड़े, घायल हो, महात्मा गांधी और राजेन्द्र बाबू जैसे नेताओं के साथ भाषण दे, एक–दो नहीं पूरे पांच साल जेल काटे और राजनीतिक ओहदे विकास के पड़ाव बना ले ।

बृहत्तर भारत के कोने–कोने, तिब्बत–चीन–जापान, कोरिया – मंचूरिया और सोवियत के आरम्पार, बाकू की ज्वालामाई, फारस और पीसा की मीनार देखने वाले इस स्वामी के सामने बड़े–बड़े घुमक्कड़ बौने लगते हैं । हवेन्तसांग, फाहयान, स्काट, कोलम्बस और मार्कोपोलो, एक से एक साहसी अन्वेषक हुए हैं, लेकिन उनकी तरह 40 साल विचरने वाला बिरला ही मिलेगा । ये यात्री अगर राहुल की तरह व्याकरण, वेदान्त– दर्शन पढ़ने बैठते तो जाहिरन ड्योढ़ी लांघने के लाले लग जाते ।

जाने–माने विद्वानों में भी किसी–किसी ने एक से ज्यादा विषयों पर, इतना विशद और इतना अच्छा लिखा होगा । यदि उन्हें दुर्गम दर्रे पार करके पामीर के पठार की हाड़–तोड़ शीत में पोथियां पढ़कर 500 श्लोक प्रतिदिन की रफ्तार से श्लोक नकल करने पड़ते तो रास्ते में उनके दम तोड़ देने और व्याकरण-श्लोक भूल जाने का खासा भय रहता । हो सकता है कोई–कोई यह सब भी साध लेते तो तिब्बती, चीनी, रूसी, बर्मी, फ्रांसीसी, पालि, प्राकृत आदि भाषाओं और ब्राह्मी, कुटिला, शारदा, नेवारी, रंजन व वर्तुल लिपियों से पार पाना क्या संभव होता ? व्याकरण, साहित्य, धर्म–दर्शन, इतिहास–पुरातत्व आदि विषयों के अलग–अलग विशेषज्ञ बहुतेरे मिल जायेंगे लेकिन एक ही व्यक्ति में इन सबका उत्कृष्ट समन्वय कहां मिलता है ? इतना ही नहीं वह व्यक्ति सहज विमोहिनी बलिष्ठ काया, मृदु स्वभाव और बुद्ध के समान तेज व प्रभाव रखने वाला भी हो ? ऐसे विलक्षण संयोग तो राहुल, केवल राहुल, में ही दिखते हैं ।

> **"जो काम अक्सर अनुदानों के बल पर बड़े–बड़े प्रतिष्ठान, शोधकर्मियों के दल–बल के साथ, नहीं कर पाते वह उस अकेले जिज्ञासु ने कर दिखाया ।"** [29(ii)]

> **" राहुल एक व्यक्ति नहीं है, जिस साधारण अर्थ में हम इस शब्द को ग्रहण करते हैं, वह एक में अनेक व्यक्ति हैं, और अनेक में एक–उनकी कर्मठता या क्रियाशीलता अनेक व्यक्तियों की समन्वित कर्मठता या क्रियाशीलता है ।"** [22]

> **" ईश्वर जैसे नाना रूपों में आस्ति–नास्ति का खेल खेलता है, ऐसे ही राहुल जी के गुण इतने विरोधी थे कि मानव की विचित्रता मुखर हो उठती थी । भदन्त**

**आनन्द कौसल्यायन जब उनकी चर्चा करने लगते तो जैसे कोई वीतरागी योगी अंतर में उतर आता । बंधुवर नागार्जुन उनके जिस रूप का वर्णन करते वह उस ऐश्वर्यशाली राजा का होता था जो शापग्रस्त होकर फिर से पृथ्वी पर आ गया हो । तीसरे बंधु उनके स्नेह और विनय की चर्चा इस प्रकार करते थे कि मैत्रेय की प्रतिमा साकार हो उठती थी । '**[15]

ऐसे लोग पृथ्वी पर एक बार ही आते हैं । अपने विलक्षण और चमत्कारिक कृत्यों से सबको चकित, आलोकित करके, आगे का रास्ता दिखाते हुए चले जाते हैं । ऐसे ही लोगों के लिये कहा जाता है – उन्हें भगवान ने अपने हाथों से, फुरसत की घड़ी में बड़े जतन से गढ़ा होगा। उनके लिये कालिदास की यह उक्ति बहुत सटीक बैठायी गयी है [10] –

**'तं वेधा विदधे नूनं महाभूत समाधिना ।'**

(विधाता ने उन्हें महाभूतों के अद्भुद समन्वय से रचा था ।)

उन्हें स्मरण करते हुए हम उनका शतशः अभिनन्दन करते हैं ।

राकेश तिवारी

उ०प्र० राज्य पुरातत्व संगठन

# RĀHULA SĀNKṚITYĀYANA

The year 1993 is the centenary year of a vagabond wanderer, who has aptly been likened to a 'carvan' which passes through new destinations and new lands, every day assimilating varied experiences. Perhaps only due to this reason, he has narrated the account of his own life long journey in the form of a travelogue.

Though this born gipsy has set off for globe trotting in a lighter vagrant vein but the more carelessly he tried to scan the world, the more he dug deep into the realities of the universe. But no enigma of the world could restrain him, he kept on unfolding his personality on the principle of 'one who digs the deepest gets the best.' His prodigious curiosity and 'faquir' like character exhorted him to traverse lands after lands; to travel in time and space simultaneously. Travelling became his religion, so much so, that he founded a 'wandering cult' and he even wrote a cult classic on wandering to give his cult a classical base and sanctity. This is one aspect of his personality, and if all the facets of his personality are interwoven, it would make an uncomparable character known as *Rahula Sānkṛityā-yana* all over the world.

Memoirs of the persons who came in contact with him are engrained with his enchanting image. This six footer wanderer, possessing bewitching physical constitution with broad fore head, vast chest and strong shoulders has been likened to native *Aryans* and *kaddavar Pathans.* His smiling and radiant face always illuminated with a halo, like Buddha and Swami Vivekananda. He was full of human milk. His nature bore child like innocence and naivity. His behaviour was always very simple, decent, courteous, desciplined and balanced.

> "But at the time I least suspected that the man will blossom into this Rāhula Sānkṛityāyana as I know him today - a man resembling the Buddha, a man absolutely free from hostility to any living man, universal in his outlook, absolutely calm, to whom children run up instinctively, to whom man would respond as to Christ or Gautam if he said "follow me."8

He was also known as Rāhula, Rāhula ji, Rāhula Bābā, Mahapandita, Ghumakkar Raj, Pandit ji and Ramodar Sadhu. None of the above names was given by his parents, but were appended to him at various turns of his journey of life. It is only due to this unique character that a remote sleeping village, Pandaha, of distt. Azamgarh of U.P. is being discussed today far and wide. Being paternal village of Rāhula ji, Kanaila, too,is

drawing the attention of the media. Names of his mother Kulwanti Devi and father Govardhan Pandey are also glowing in the light of his writings and glory.

We don't have any hesitation in saying that a number of volumes of 'Prāgdhārā' as well as our capability would not be sufficient to describe all his works and every aspect of his character and personality. But, dedicating this volume of 'Prāgdhārā' to this great patriarch, we have endeavoured honestly and to the best of our ability, to high light some important things about him.

II

Born at his maternal village, the boy Kedar Nath Pandey inherited the traditions and customs of a middle class 'Sanatan Brahmin' from his maternal grand father along with the stories of his military exploits and hunting adventures since childhood. He was sent to study at the *'Madarsa'* of Rani Sarai at the age of five. His maternal grand father wanted to teach him English but destiny changed the course of evénts. At the tender age of nine the couplets of *'Navajinda-Bajinda'*, which he came across in a third standard book, unconciously prompted this future *Bohemian* to take his maiden flight to Varanası.

At the age of only 11 years he was married to Ram Dulari who was five years older than him. His mother passed away when he was only 13 years old. At the age of 14 he left for Calcutta and served as a domestic servant over there.

After four month,s stay at Calcutta he came back home. Next year, his sister and grand mother (maternal) also passed away. He passed his Urdu Middle and Hindi Middle Classes at the age of 15 and 16 respectively. By that time apathy resulting from the demise of his close relatives and a dear friend compelled him to set himself free from the puritan grip of his ageing maternal grand father and once again he fled to Calcutta. This time, he got a clerical job at a shop. Over there, he was given intoxicant mixed sweets by some one and he had to be admitted in the medical college. After returning from Calcutta, this time, he started living in Kanaila.

At the age of 17 his enthusisam of adolescence drove him to Himalayas. After visiting Haridwar, Badari Nath and Kedar Nath, he stayed at Chakrapani Brahmin's place in Kashi. He enriched his knowledge by studying the *Laghu Kaumudi* and Sanskrit grammar over there. During this sojourn, he visited Chunar, Mirzapur and Allahabad, travelling all the way on foot.

In 1911, with the inspiration of a Nepali ascetic, he tried to propitiate Goddess Durga during 'Navaratri' period. He took vow to have *'darshan'* of the Goddess or else finish himself, and when he could not get success, he ate poisonoús Belladona seeds, but timely medical treatment saved his life. He could get his composer back after reading some travel accounts published in the *Saraswati* magazine and listening to the discourses of Swami Satyadeva Parivrajaka. He got admission in class seventh in Daya Nand School and started learning English and Mathematics. But again, after sometime, he started getting apathetic towards his studies.

In the year 1912, he became disciple of *Vaishnav Mahant Baba* of *Parsa Matha* of Saran and later on became his successor. He thought that Parsa would be too distant a place from Kanaila, where none of his relatives, neither father, nor maternal grand father, nor uncle would be able to follow and bother him and once he became proclaimed ascetic, nobody would be able to rope him in.[13]

Kedar Nath Pandey, by that time, had turned Ram Udar Das. Side by side the routine rituals of the *'Matha'*, he also studied 'Saraswati' and 'Devi'. But soon he got disenchanted because he could no longer cope with this environment and came back to Kanaila. He came to Ayodhya after visiting Hazipur, Asansol and Madras etc. in 1913. There he fought against the sacrifice of goats in a temple. Later on he came in contact with Arya Samajis and studied 'Satyarth Prakash'.

Though he came back home in 1914 but again took flight for Agra in 1915 and got admission in Arya Musafir School over there. He studied Sanskrit, Arabi, Persian, Religion and History for two years. Indulged in religious discourse with *maulvis* and priests. During this period, in 1915 itself, he started writing in 'Musafir'

